किया है। ऊपर उद्धृत टीका में जो वज्जर-पज्जर आदि सूत्र का उल्लेख है वह भी चौथे पाद का दूसरा सूत्र है। यह सूत्र सभी प्राकृतों को लागू है।

इस कोश की उक्त विशेषताओं पर से यह प्रमाणित होता है कि हेमचन्द्र ने उसे अपने प्राकृत व्याकरण का सहकारी ग्रंथ बनाया है। जो संज्ञायें या अन्य शब्द उनके व्याकरण के नियमों द्वारा सिद्ध होते है उन्हे वे प्राकृत कहते है और उनके कारक व क्रिया के रूपों की विशषतानुसार वे उन्हे, शौरसेनी, महाराष्ट्री व अपभ्रंश आदि नाम देते है; तथा जो संज्ञायें उक्त भाषाओं में प्रचलित हैं किन्तु उनके व्याकरण से सिद्ध नहीं होतीं उन्हे वे 'देशी' कहते हैं और उनके अर्थ उक्त कोश में दिये गये हैं। इस तरह उन्होने 'अपभ्रंश' का प्रायः उसी अर्थ में उपयोग किया है जिस अर्थ में कि पातञ्जलि ने किया है। वे संस्कृत से विकृत रूपों की दृष्टि से एक भाषा को 'अपभ्रंश' कहते है और उसी भाषा को उसमें प्रचलित संस्कृत से अव्युत्पन्न शब्दों, भरतमुनि के अनुसार 'म्लेच्छ शब्दों, की दृष्टि से 'देशी' कहते हैं।

अब हमें यह भी देख लेना चाहिये कि जो ग्रंथ हमें मिले हैं, और जिन्हे हमने अपभ्रंश भाषा में रचित मान लिया है, उनके कर्ताओं ने स्वयं उन्हे किस भाषा का कहा है। यद्यपि इस सम्बन्ध के उल्लेख कम मिलते हैं तथापि जो कुछ दो चार मिल सकते हैं उनसे हमें ग्रंथकर्ताओं का अभिप्राय ज्ञात हो जावेगा।

हमें जो इस भाषा का साहित्य अबतक मिला है उसमें स्वयंभू कवि के पउमचरिउ और हरिवंशपुराण सबसे प्राचीन सिद्ध होते हैं। पउमचरिउ के प्रारम्भ में कवि ने राम की कथा के सम्बन्ध में कहा है—

वद्धमाण-मुह-कुहर-विणिग्गय
रामकहा-णइ एह कमागय।
दीह-समास-पवाहालंकिय
सक्कय-पायय-पुलिणालंकिय।
**देसीभासा**—उभयतडुज्जल
कविदुक्कर घणसद्दसिलायल।
अत्थबहल कल्लोलाणिट्ठिय
आसामय-समऊह-परिट्ठिय।
एह रामकइ-सरि सोहंती
गणहरदेवहं दिट्ठ वहंती॥

यद्यपि यहां स्पष्ट यह नहीं कहा गया कि प्रस्तुत ग्रंथ को कवि ने कौन सी भाषा में रचा है किन्तु मेरे मत से 'देशी भाषा' से कवि का अपने ग्रंथ की भाषा से अभिप्राय है। रविषेणकृत संस्कृत 'पद्मचरित' और विमलसूरिकृत प्राकृत 'पउमचरिउ' कवि से पूर्व बन चुके थे, इसलिये उन्हे कवि ने रामकथा रूपी नदी के बीच दृश्यमान पुलिन कहा है। स्वयंभू से पूर्व 'देसी भासा' में बने हुए किसी रामकथा सम्बन्धी ग्रंथ का, विशेषतः जैनसाहित्य

में, हमें अबतक पता नहीं है। इसलिये मेरा अनुमान है कि कवि अपने काव्य को ही देसी भासा में रचित निर्दिष्ट करते हैं। यह ग्रंथ प्रारम्भ ही हुआ है, प्रवाह मे नहीं पहुंचा, इसी से कदाचित् उसे रामकथासरित् का तट ही कहा है।

पद्मदेवकृत 'पासणाहचरिउ' दशवीं शताब्दि का बना हुआ है। उसके आदि में कवि कहते हैं—

वायरण [illegible]सिसद्दत्थगाढ
[illegible]लंब [illegible]पाल [illegible]ाढ।
[illegible] [illegible]-प[illegible] [illegible]थ-वियारसहिय
[illegible]यमद्दवाय दूषण रहिय॥
जइ एवमाइ-बहुलक्खणेहिं
इह विरइय कव्व वियक्खणेहिं।
ता इयरकईयणसंकिएहि
पयडिज्जउ कि अप्पउ ण तेहिं॥

यह उल्लेख एक दृष्टि से कुछ स्पष्ट है। कवि कहते है कि यद्यपि व्याकरण और देशीशब्द व अर्थ से गाढ, आदि लक्षणों युक्त काव्य दूसरे कवियों ने बनाये है, तो क्या उनकी शंका से दूसरे कोई अपने भाव प्रगट न करें! कवि का तात्पर्य है कि देशी शब्दों में अनेक काव्य उच्चकोटि के बन चुके हैं तथापि मै भी देशी शब्दों मे एक काव्य बनाने का साहस करता हूं। इस प्रकार पद्मदेव भी अपने काव्य की भाषा को देशी कहते है।

उक्त ग्रंथों से कुछ पीछे के एक ग्रंथ 'लखमएव (लक्ष्मण देव) कृत 'णेमिणाह चरिउ' की पूर्व पीठिका में इस प्रकार कहा गया है–

णा समाणमि छंदु न बंधभेउ
णउ हीणाहिउ मत्तासमेउ।
णउ सक्कउ पायउ देस-भास
णउ सद्दु वण्णु जाणमि समास। इत्यादि

यहां भी हमारा मत है कि कवि का देसभाषा से अपने ग्रंथ की भाषा से ही तात्पर्य है।

इस सम्बन्ध में सबसे स्पष्ट उल्लेख पादलिप्त कृत तरङ्गवती कथा में पाया जाता है+। यथा–

पालित्तएण रइया वित्थरओ तह य देसिवयणेहिं
नामेण तरंगवई कहा विचित्ता य विउला य॥

यहां स्पष्ट कहा गया है कि पादलिप्त ने तरङ्गवती कथा की रचना देसीवचनों में की।

पूर्वोक्त अवतरण इस बात को सिद्ध करने के लिये पर्याप्त है कि व्याकरणाचार्य जिस भाषा को अपभ्रंश कहते हैं उसी भाषा को उसमें रचना करने वाले कवि देशी भाषा कहते थे। वह भाषा हेमचन्द्र द्वारा स्वीकृत देशी भाषा के लक्षणों से युक्त भी है,

+ डा. जैकोबी, सनत्कुमार चरित, भूमिका, पृ. १८.

अर्थात् वह अनादिकालागत प्राकृत का एक रूप है, तथा उसमें व्याकरण के नियमों से अव्युत्पन्न भी शब्द पाये जाते हैं।

यह बात विचारणीय है कि इस भाषा में रचना करने वाले कवियों ने अपनी भाषा को अपभ्रंश का नाम कहीं नही दिया। अपभ्रंश शब्द का, भाषा के सम्बन्ध में, एक भी उल्लेख इस भाषा के काव्यों में अभीतक मेरे देखने में नही आया। ऊपर दिये हुए अवतरणों के अतिरिक्त और अनेक उल्लेख मेरे पास संकलित हैं जिनमें कवियों ने कहीं अपने काव्य को 'पद्धडिया बंध' कहा है और कहीं 'प्राकृत रचना'। मेरा मत है कि भाषा के सम्बंध में इस अपभ्रंश शब्द से उक्त भाषा के लेखकों को अरुचि थी। उस शब्द में भाषा की हीनता और बुराई का भाव अंकित है और इसलिये उस भाषा के प्रेमियों को उससे असहयोग करना स्वाभाविक था। यथार्थतः यह शब्द पातञ्जलि आदि संस्कृत व्याकरण के महारथियों ने घृणा कि दृष्टि से ही दिया था, क्योंकि वे उसे संस्कृत का विकाश नही विकार समझते थे। प्राकृत वैयाकरणों ने उस शब्द को यों स्वीकार कर लिया कि उन्हे वह उस भाषा का लक्षण-द्योतक जंचा, और संस्कृत से विकार रूप में उस भाषा का स्वरूप समझाने में उन्हे सुविधा होगई। मेरा मत है कि इसी सुविधा के विचार से हेमचन्द्र जैसे वैयाकरण ने भी प्राकृत की 'प्रकृतिः संस्कृतं तत्र भवं तत आगतं वा प्राकृतम्' ऐसी अयुक्तिसंगत व्युत्पत्ति दे डाली है।

---

# पाहुड-दोहा



गुरु दिणयरु गुरु हिमकरणु गुरु दीवउ गुरु देउ।
अप्पापरहं परंपरहं जो दरिसावइ भेउ ॥ १ ॥

अप्पायत्तउ जं जि सुहु तेण जि करि संतोसु।
परसुहु वढ चिंततहं हियइ ण फिट्टइ सोसु ॥ २ ॥

जं सुहु विसयपरंमुहउ णिय अप्पा झायंतु।
तं सुहु इंदु वि णउ लहइ देविहिं कोडि रमंतु ॥ ३ ॥

आभुंजंता विसयसुहं जे ण वि हियइ धरंति।
ते सासयसुहु लहु लहहिं जिणवरं एम भणंति ॥ ४ ॥

ण वि भुंजंता विसय सुह हियडइ भाउ धरंति।
सालिसित्थु जिम वप्पुडउ णर णरयहं णिवडंति ॥ ५ ॥

---

१ क. दिणियरु. २ क. अप्पहं परहं. ३ द. °सुह. ४ द. ण वि. ५ क. °सुहु. ६ क. द. जिणवरु. ७ क. वापुडौ.

# हिन्दी अनुवाद

---

१ जो आत्म और पर की परम्परा का भेद दर्शाता है वह दिनकर ( सूर्य ) गुरु है, हिमकिरण ( चन्द्र ) गुरु है, दीप गुरु है और देव भी गुरु है।

२ जो सुख अपने अधीन हो उसी से सन्तोष कर। दूसरों के सुख की चिन्ता ( अभिलाषा ) करने वालों के हृदय का सोच, हे मूर्ख, कभी नहीं फिटता।

३ जो सुख विषयों से पराङ्मुख होकर अपनी आत्मा के ध्यान में मिलता है वह सुख करोड़ों देवियों के साथ ( या देवियों की कोटि में ) रमण करने वाला इन्द्र भी नहीं पाता।

४ विषयसुखों का पूरा उपभोग करते हुए भी जो हृदय में उनकी धारणा नहीं करते वे शीघ्र शाश्वत सुख का लाभ उठाते हैं, ऐसा जिनवरों ने कहा है।

५ विषयसुखों का उपभोग न करते हुए भी जो हृदय में उनका भाव रखते हैं वे नर बेचारे शालिसिक्थ के समान नरकों में पड़ते हैं। ( शालिसिक्थ की कथा के लिये देखो टिप्पणी )।

ओयइं अडवड वडवडइ पर रंजिज्जइ लोउ ।
मणसुद्धइं णिच्चलठियँइं[2] पाविज्जइ परलोउ ॥ ६ ॥

धंधइं पडियउ सयलु जगु कम्मइं करइ अयाणु ।
मोक्खहं कारणु[3] एक्कु खणु ण वि चिंतइ अप्पाणु ॥ ७ ॥

जोणिहिं लक्खहिं परिभमइ अप्पा दुक्खु सहंतु ।
पुत्तकलत्तइं[4] मोहियउ जाम ण बोहि लहंतु ॥ ८ ॥

अण्णु म जाणहि अप्पणउ घरु परियणु तणु इट्ठु ।
कम्मायत्तउ कारिमउ आगमि जोइहिं सिट्ठु[7] ॥ ९ ॥

जं दुक्खु वि तं सुक्खु किउ जं सुहु तं पि य दुक्खु ।
पइं जिय मोहहिं वसि गयइं[8] तेण ण पायउ[9] मुक्खु ॥ १० ॥

मोक्खु ण पावहि जीव तुहुं धणु परियणु चिंतंतु ।
तो ई विचिंतहि तउ जि[10] तउ पावहि सुक्खु[11] महंतु ॥ ११ ॥

घरवासउ मा जाणि जिय दुक्कियवासउ एहु ।
पासु कयंते मंडियउ अविचलु ण वि संदेहु ॥ १२ ॥

---

१ क. में दोहा ६ और ७ का क्रम इससे विपरीत है।
२ द. °ठियहं. ३. क. कारणि. ४ क. °कलत्तहं. ५ क. अपु.
६ क. जो. ७ क. सिद्ध. ८ द. गयउ. ९. क. पावइ. १० क. वि.
११ क. सोक्खु.

६ आपत्ति में अटपट बडबडाता है पर इससे लोक का मनोरंजन ( विनोद ) मात्र होता है। मन के शुद्ध और निश्चल होने पर परलोक प्राप्त होता है।

७ धंधे में पडा हुआ सकल जग, अज्ञानवश, कर्म करता है किन्तु मोक्ष के कारण अपनी आत्मा का एक क्षण भी चिन्तन नहीं करता।

८ यह आत्मा जब तक बोध नहीं पाता तब तक पुत्रकलत्र में मोहित होकर, दुःख सहता हुआ, लाखों योनियों में भ्रमण करता है।

९. घर, परिजन, तन व इष्ट सब अन्य हैं, इन्हे अपने मत जान। यह कर्म के अधीन कर्मजाल है, ऐसा योगियों ने आगम में बताया है।

१० हे जीव ! मोह के वश में पड़कर तूने जो दुख है उसे सुख कर के माना है, और जो सुख है उसे दुख। इस से तूने मोक्ष नहीं पाया।

११. धन और परिजन का चिन्तन करने से, हे जीव ! तूं मोक्ष नहीं पा सकता। तो भी तू उसी उसी के चिन्तन करने में सुख मानता है।

१२ हे जीव ! इसे गृह-वास मत समझ, यह दुष्कृतवास ( पापवास ) है। यह यम द्वारा मांडा ( फैलाया ) हुआ अविचल फंदा है, इसमें सन्देह नहीं।

मूढा सयलु वि कारिमउ मं फुडु तुहुं तुसं कंडि[1]।
सिवपइं[2] णिम्मलि करहि रइ घरु परियणु लहु छंडि ॥ १३ ॥

मोहु विलिज्जइ मणु मरइ तुट्टइ सासु णिसासु।
केवलणाणु वि परिणवइ अंबरि जाह णिवासु ॥ १४ ॥

सप्पिं मुक्की कंचुलिय जं विसु तं ण मुएइ[3]।
भोयहं[4] भाउ ण परिहरइ लिंगग्गहणु[5] करेइ[6] ॥ १५ ॥

जो मुणि छंडिवि विसयसुह पुणु अहिलासु करेइ।
लुंचणु सोसणु सो सहइ पुणु संसारु भमेइ ॥ १६ ॥

विसयसुहा[7] दुइ दिवहडा पुणु दुक्खहं परिवाडि।
भुल्लउ जीव म वाहि तुहुं अप्पाखंधि[8] कुहाडि ॥ १७ ॥

उव्वालि चोप्पडि चिट्ठ करि देहि[9] सुमिट्ठाहार।
सयल वि देह णिरत्थ गय जिहं[10] दुज्जणउवयार ॥ १८ ॥

अथिरेण थिरा मइलेण णिम्मला णिग्गुणेण गुणसारा।
काएण जा विढप्पइ सा किरिया किण्ण कायव्वा ॥ १९ ॥

---

१ क. तुसकंडि. २ क. °पहि. ३ द. मुवेइ. ४ क. भोयहिं. ५ क. लिंगाग्रहणु. ६ द. धरेइ. ७ क. विसइ सुहइं. ८ क. °क्खंधि. ९ द. देह. १० क. जह.

१३ हे मूढ ! यह समस्त कर्म जाल है तूँ प्रकट भुस को मत कूट। घर, परिजन को शीघ्र छोड़कर निर्मल शिव-पद में प्रीति कर।

१४ जिनका वस्त्र अम्बर है (अर्थात् जो दिगम्बर हैं, या जिनका निवास आकाश में है, अर्थात् जो मुक्त हैं) उनका मोह विलीन हो जाता है, मन मर जाता है, श्वास निश्वास छूट जाता है और केवलज्ञान प्रकट हो जाता है।

१५ सर्प कांचुली तो छोड़ देता है किन्तु जो विष है उसे नहीं छोड़ता। (इसी प्रकार द्रव्यलिङ्गी मुनि) वेष धारण कर लेता है परंतु भोगों के भाव का परिहार नहीं करता।

१६ जो मुनि विषयसुखों को छोड़कर पुनः उनकी अभिलाषा करता है वह (केश-) लोंच और (शरीर-) शोषण का क्लेश सह कर फिर भी संसार में भ्रमण करता है।

१७ विषय-सुख दो दिन के हैं, फिर वही दुखों की परिपाटी है। भूलकर, हे जीव, तूं अपने कंधे पर कुल्हाड़ी मत मार।

१८ उपटन और तैलमर्दन की चेष्टा कर और सुमिष्ट आहार दे, तो भी दुर्जन के प्रति किये हुए उपकारों के समान समस्त देह निरर्थ जानेवाली है।

१९ अस्थिर, मैले और निर्गुण काय से जो स्थिर, निर्मल और गुणसार क्रिया बढ सकती है वह क्रिया क्यों न की जाय ? (अर्थात् इस विनाशी, मलिन और निर्गुण शरीर को स्थिर, निर्मल और गुणयुक्त आत्मा के ध्यान में लगाना चाहिये)।

वरु विसु विसहरु वरु[१] जलणु[२] वरु सेविउ वणवासु ।
णउ जिणधम्मपरम्मुहउ मित्थंतिय सहु वासु ॥ २० ॥

उम्मूलिवि ते मूलगुण उत्तरगुणहिं विलग्ग ।
वण्णर जेम पलंबचुय बहुय पडेविणु भग्ग ॥ २१ ॥

अप्पा बुज्झिउँ[४] णिच्चु जइ केवलणाणसहाउ ।
ता पर किज्जइ काइं वढ तणु उप्परि अणुराउ ॥ २२ ॥[३]

सो[६] णत्थि इह पएसो[५] चउरासीलक्खजोणिमज्झम्मि ।
जिणवयणं अलहंतो जत्थ ण डुरुडुल्लिओ[७] जीवो ॥ २३ ॥

जसु मणि णाणु ण विप्फुरइ कम्महं हेउ करंतु ।
सो मुणि पावइ सुक्खु ण वि सयलइं सत्थ मुणंतु ॥ २४ ॥

बोहिविवज्जिउ जीव तुहुं विवरिउ तच्चु मुणेहि ।
कम्मविणिम्मिय भावडा ते अप्पाणं[८] भणेहि ॥ २५ ॥

हउं गोरउ हउं सामलउ[९] हउं मि[१०] विभिण्णउं[११] वण्णि[१२] ।
हउं तणुअंगउ थूलु हउं एहउ जीव मं मण्णि ॥ २६ ॥

---

१ क. में दोहा २० और २१ का क्रम इससे विपरीत है। २ क. जालजलणु. ३ क. में दोहा २२ और २३ का क्रम इससे विपरीत है। ४ क. बुज्झहि. ५ द. एत्थु. ६ द. में इससे पूर्व 'गाथा' है. ७ क. डुरु°. ८ क. अप्पणा. ९ क. सावळउ. १० द. जि. ११ क. विभिन्नइ. १२ द. °ण्णु.

२० विष व विषधर ( सर्प ) बहतर हैं, अग्नि बहतर है, वनवास का सेवन बहतर है; किन्तु जिनधर्म से पराङ्मुख मिथ्यातियों के साथ निवास अच्छा नहीं।

२१ जो मूल गुणों को उन्मूल कर उत्तर गुणों में संलग्न होते हैं वे डाल के चूके वानरों के समान बहुत नीचे गिरकर भग्न होते हैं।

२२ यदि आत्मा को नित्य और केवलज्ञान–स्वभाव जान लिया, तो फिर, हे मूर्ख! इस शरीर के ऊपर क्यों अनुराग करता है?

२३ यहां चौरासी लाख योनियों के मध्य ऐसा कोई प्रदेश नहीं, जहां, जिनवचन को न पाकर, यह जीव भ्रमण न कर चुका हो।

२४ जिसके मन में ज्ञान विस्फुरित नहीं हुआ वह मुनि सकल शास्त्रों को जानते हुए भी, कर्मों के हेतु को करता हुआ, सुख नहीं पाता।

२५ बोध से विवर्जित, हे जीव! तूं तत्त्व को विपरीत मानता है। जो भाव कर्मों द्वारा निर्माण हुए हैं उन्हे आत्मा के भाव कहता है। ( अर्थात् यह अज्ञान का ही कारण है कि जीव पर को आत्म समझता है )।

२६ मैं गोरा हूं, मैं साँवला हूं, मैं विभिन्न वर्ण का हूं, मैं दुर्बलाङ्ग हूं, मैं स्थूल हूं; हे जीव! ऐसा मत मान।

ण वि तुहुं पंडिउ मुक्खु ण वि ण वि ईसरु ण वि णीसु ।
ण वि गुरु कोइ वि सीसु ण वि सव्वइं[1] कम्मविसेसु ॥ २७ ॥

ण वि तुहुं कारणु कज्जु ण वि ण वि सामिउ ण वि भिच्चु ।
सूरउ कायरु जीव ण वि ण वि उत्तमु ण वि णिच्चु ॥ २८ ॥

पुण्णु वि पाउ वि कालु णहु[2] धम्मु अहम्मु ण काउ ।
एक्कु वि जीव ण होहि तुहु मिल्लिवि[3] चेयणभाउ ॥ २९ ॥

ण वि गोरउ ण वि सामलउ[4] ण वि तुहुं एक्कु वि वण्णु ।
ण वि तणुअंगउ थूलु ण वि एहउ जाणि सवण्णु ॥ ३० ॥

हउं वरु बंभणु ण वि वइसु णउ खत्तिउ णं[5] वि सेसु ।
पुरिसु णउंसउ इत्थि ण वि एहउ जाणि विसेसु ॥ ३१ ॥

तरुणउ बूढउ बालु हउं सूरउ पंडिउ दिव्वु ।
खवणउ वंदउ सेवडउ[6] एहउ चिंति म सव्वु ॥ ३२ ॥

देहहो पिक्खिवि जरमरणु मा भउ जीव करेहि ।
जो अजरामरु बंभु[7] परु सो अप्पाणं[8] मुणेहि ॥ ३३ ॥

---

१ क. सव्वु इ. २ क. नहि. ३ क. मिल्लिअ. ४ क. सावलउ. ५ क. णउ. ६ क. सेउडउ. ७ द. बंभपरु. ८ क. अप्पणा.

२७ न तो तूँ पंडित है न मूर्ख, न ईश्वर है न अनीश, न गुरु है और न कोई शिष्य। सब में कर्म की विशेषता है। (अर्थात् आत्मा सब जीवों का एक रूप है, केवल अपने अपने कर्मानुसार सब जीव भिन्न भिन्न परिस्थिति में दिखाई देते हैं)।

२८ न तो तूँ कारण है न कार्य, न स्वामी है न भृत्य, न सूर है न कायर। हे जीव! न तूँ उत्तम है न नीच।

२९. न पुण्य, न पाप, न काल, न नभ, न धर्म, न अधर्म और न काय। हे जीव तूँ, चेतन भाव को छोडकर, इनमें से कोई एक भी नही है। (अर्थात् आत्मा चैतन्य स्वभाव वाला है। पुण्य पाप इत्यादि जो जड भाव हैं उन से वह सर्वथा भिन्न है)।

३० न तूँ गोरा है न साँवला, न एक भी वर्ण का है। न तूँ दुर्बलाङ्ग है, न स्थूल। अपने स्वरूप को ऐसा जान। (अर्थात् वर्ण और दुर्बलता व मौटापन आदि गुण जड शरीर के हैं, चिदानन्द आत्मा के नहीं)।

३१ न मैं श्रेष्ठ ब्राह्मण हूं, न वैश्य हूं, न क्षत्रिय हूं, न शेष (शूद्र) हूं, और न पुरुष, नपुंसक या स्त्री हूं। ऐसा विशेष जान। (अर्थात् शुद्ध आत्मा में वर्णभेद और लिङ्गभेद नही हैं)।

३२ मैं तरुण हूं, बूढा हूं, बाल हूं, सूर हूं, दिव्य पंडित हूं या क्षपणक (दिगम्बर), बंदक (मंदिरमार्गी?) या श्वेताम्बर हूं। इस सब की चिंता मत कर।

३३ हे जीव! देह का जरा-मरण देखकर भय मत खा। जो अजरामर, परम ब्रह्म है उसे ही अपना मान।

देहहि उब्भउ जरमरणु देहहि वण्ण विचित्त ।
देहहो रोया जाणि तुहुं देहहि लिंगइं मित्त ॥ ३४ ॥

अत्थि ण उब्भउ जरमरणु रोय वि लिंगइं वण्ण ।
णिच्छेइं अप्पा जाणि तुहुं जीवहो णेक्कं वि सण्ण ॥ ३५ ॥

कम्महं केरउ भावडउ जइ अप्पाणं भणेहि ।
तो वि ण पावहि परमपउ पुणु संसारु भमेहि ॥ ३६ ॥

अप्पा मिल्लिवि णाणमउ अवरु परायउ भाउ ।
सो छंडेविणु जीव तुहुं झावहि सुद्धसहाउ ॥ ३७ ॥

वण्णविहूणउ णाणमउ जो भावइ सब्भाउ ।
संतु णिरंजणु सो जि सिउ तहिं किज्जइ अणुराउ ॥ ३८ ॥

तिहुयणि दीसइ देउ जिणु जिणवरि तिहुवणु एउ ।
जिणवरि दीसइ सयलु जगु को वि ण किज्जइ भेउ ॥ ३९ ॥

बुज्झहु बुज्झहु जिणु भणइ को बुज्झउ हलि अण्णु ।
अप्पा देहहं णाणमउ छुडु बुज्झियउ विभिण्णु ॥ ४० ॥

---

१ क. निच्छवि अप्पु वियाणि तुहुं. २ क. निक्क. ३ क. अप्पणा. ४ क. झायहि. ५ क. तिहुयणु. ६ क. बुज्झइ. ७ क. देहं.

३४ जरा और मरण दोनों देह के हैं, और देह ही के विचित्र वर्ण हैं। हे मित्र! देह ही के रोग और देह ही के लिंग जानो।

३५ न तो दोनों जरा मरण हैं, न रोग, लिंग व वर्ण हैं। हे आत्मन्! यह तूँ निश्चय से जान कि जीव के इन में से एक भी नहीं है।

३६ कर्मों के भाव को ही यदि तूँ आत्मा कहता है तो फिर तूँ परम पद को नहीं पा सकता, अभी और भी संसार का भ्रमण करेगा।

३७ ज्ञानमय आत्मा के अतिरिक्त और भाव पराया है। उसे छोड़कर, हे जीव! तूँ शुद्ध स्वभाव का ध्यान कर।

३८ जो वर्णविहीन है, ज्ञानमय है, सद्भाव को भाता है, जो संत और निरंजन है, वही शिव है। उसी में अनुराग करना चाहिये।

३९ त्रिभुवन में जिन देव दिखता है और जिनवर में यह त्रिभुवन। जिनवर में सकल जगत् दृष्टिगोचर होता है। इनमें कोई भेद न करना चाहिये।

४० जिन कहते हैं जानो! जानो! किन्तु यदि ज्ञानमय आत्मा को देह से विभिन्न जान लिया तो, भला, और अन्य क्या जानने को रहा?

वंदहु वंदहु जिणु भणइ को वंदउ हलि इत्थु ।
णियदेहाहं वसंतयहं जइ जाणिउ परमत्थु ॥ ४१ ॥

उपलाणहिं जोइय करहुलउ दावेणु छोडहि जिम चरइ ।
जसु अखईणि रामई गयउ मणु सो किम बुहु जगि रइ करइ॥४२॥

ढिल्लउ होहि म इंदियहं पंचहं विण्णि णिवारि ।
एक्क णिवारहि जीहडिय अण्ण पराइय णारि ॥ ४३ ॥

पंच बलद्द ण रक्खियइं णंदणवणु ण गओ सि ।
अप्पु ण जाणिउ णँ वि परु वि एमइं पव्वइओ सि ॥ ४४ ॥

पंचहिं बाहिरु णेहडउ हलि सहि लग्गु पियस्स ।
तासु ण दीसइ आगमणु जो खलु मिलिउ परस्स ॥ ४५ ॥

मणु जाणइ उवएसडउ जहिं सोवेइ अचिंतु ।
अचित्तहो चित्तु जो मेलवइ सो पुणु होइ णिचिंतु ॥ ४६ ॥

वट्टडिया अणुलग्गयहं अग्गउ जोयंताहं ।
कंटउ भग्गइ पाउं जइ भज्जउ दोसु ण ताहं ॥ ४७ ॥

---

१ क. दाम्वणु. २ क. पंचइं बंधि णिसारि. ३ क. एक. ४ क. न वि।वि परु. ५ क. एम्वइ. ६ क. पंचहे. ७ द. मेहडउ. ८ द. पयस्स ९ द. जासु. १० क. जहिं सोवइ अच्चिंतु. ११ द. जि. १२ द. भज्जउ पाइ. १३ द. कु.

४१ जिन कहते हैं वन्दना करो! वन्दना करो! किन्तु यदि अपने देह में वसने वाले का परमार्थ जान लिया तो, भला, यहां किस की वन्दना करना शेष रहा?

४२ जिस प्रकार कमलों को देखकर गजकुमार अपने वन्धन को छुड़ाकर विचरण करने लगते हैं, तैसे ही जिसका मन अक्षयिनी रामा ( मुक्ति-स्त्री ) पर गया वह विद्वान् जगत् में कैसे रति कर सकता है?

४३ इन्द्रियों के सम्बन्ध में ढीला मत हो। पांच में से दो का निवारण कर। एक जीभ को रोक और दूसरी पराई नार।

४४ तूने न तो पांच बैलों को रखाया और न नन्दन वन में प्रवेश किया। न अपने को जाना और न पर को। यों ही परिव्राजक बन गया है। ( यहां पांच बैलों से पांच इंन्द्रियों तथा नन्दन वन से आत्मा का तात्पर्य है। )

४५ हे सखि! प्रियतम को वाहिर पांच का नेह लगा हुआ है। जो खल दूसरे से मिला हुआ है उसका आगमन भी नहीं दिखता। ( अर्थात् जब तक इन्द्रियों में मोह फंसा हुआ है तब तक आत्मानन्द का अनुभव नहीं हो सकता। )

४६ जब मन निश्चिन्त सो जाता है तभी वह उपदेश को समझता है। और निश्चिन्त वही होता है जो आचित् से चित्त को अलग कर लेता है।

४७ जो मार्ग पर लगे हुए हैं, और आगे देख कर चलते हैं, उनके पैर में यदि कांटा लग जाय तो लग जावे। इसमें उनका दोष नहीं।

मिल्लहु मिल्लहु मोक्कलउ जहिं भावइ तहिं जाउ ।
सिद्धिमहापुरि पइसरउ मा करि हरिसु विसाउ ॥ ४८ ॥

मणु मिलियउ परमेसरहो[1] परमेसरु जि मणस्स ।
बिण्णि वि समरसि हुइ रहिय पुज्ज चडावउं कस्स ॥ ४९ ॥

आराहिज्जइ देउं[2] परमेसरु कहिं गयउ ।
वीसारिज्जइ काइं तासु जो[3] सिउ सव्वंगउ ॥ ५० ॥

अप्पिए जो परु सो जि परु परु अप्पाणं[4] ण होइ ।
हउं डज्झउ सो उव्वरइ वलिवि ण जोवइ तो इं ॥ ५१ ॥

मूढा सयलु वि कारिमउ णिक्कारिमउ ण कोइ ।
जीवहु जंतं[6] ण कुडि गइय इउं[7] पडिछंदा जोइ ॥ ५२ ॥

देहादेवलि[8] जो वसइ सत्तिहिं सहियउ देउ ।
को[9] तहिं जोइय सत्तिमिउ सिग्घु गवेसहि भेउ ॥ ५३ ॥

जरइ ण मरइ ण संभवइ जो परि[10] को वि अणंतु ।
तिहुवणसामिउ णाणमउ सो सिवदेउ[11] णिभंतु ॥ ५४ ॥

---

१ क. परमेसरहं. २ द. काइं दिउ. ३ क. जि. ४ क. अप्पणा. ५ क. तो वि. ६ द. जंतु. ७ क. इहु. ८ क. °देउलि. ९ क. में यह पंक्ति स्याही उड जाने के कारण पढी नहीं जा सकी. १० द. परु. ११ क. सिउ.

४८ छोड़ दो ! स्वतन्त्र छोड़ दो ! जहां भावे तहां जाने दो। उसे सिद्धि-महापुरी की ओर बढने दो। कुछ हर्ष विषाद मत करो। (अर्थात् मन जब इन्द्रिय-विषयों से मुक्त हो जाता है तो वह मुक्ति की ओर अग्रसर होता है।)

४९ मन परमेश्वर से मिल गया और परमेश्वर मन से। दोनों समरस हो रहे, पूजा किसे चढाऊं ?

५० देव की आराधना करता है, परमेश्वर कहां चला गया? जो शिव सर्वाङ्ग में व्याप्त है उसका विस्मरण कैसे हो गया ?

५१ अहो ! जो पर है वह पर ही है, पर आत्मा नहीं है। मैं दग्ध हो जाता हूं, वह चला जाता है और फिर लौट कर भी नहीं देखता। (अर्थात् जड़ शरीर पर है। इसके दग्ध हो जाने पर आत्मा इससे सर्वथा पृथक् हो जाता है।)

५२ हे मूढ ! यह सब कर्मजंजाल है। निष्कर्म कोई नहीं है। जीव गया पर उसके साथ कुटी (देह) नहीं गई। इस दृष्टान्त को देख।

५३ देहरूपी देवालय में जो शक्तियों सहित देव वास करता है, हे जोगी! वह शक्तिमान् शिव कौन है? इस भेद को शीघ्र ढूंढ।

५४ जो न जीर्ण होता है, न मरता है और न उत्पन्न होता है, जो सब के परे कोई अनन्त, ज्ञानमय, त्रिभुवन का स्वामी है, वही निर्भ्रान्त शिव देव है।

सिव विणु सत्ति ण वावरइ सिउ पुणु सत्तिविहीणु ।
दोहिं मि[1] जाणहिं सयलु जगु बुज्झइ मोहविलीणु ॥ ५५ ॥

अण्णु तुहारउ णाणमउ लक्खिउ जाम ण भाउ ।
संकप्पवियप्पिउ णाणमउ[2] दड्ढउ चित्तु वराउ ॥५६॥

णिच्चु णिरामउ णाणमउ परमाणंदसहाउ ।
अप्पा बुज्झिउ जेण परु तासु ण अण्णु[3] हि भाउ ॥ ५७ ॥

अम्हहिं[4] जाणिउ एकु जिणु जाणिउ देउ अणंतु ।
णवरिसु[5] मोहें मोहियउ अच्छइ दूरि भमंतु[6] ॥ ५८ ॥

अप्पा केवलणाणमउ हियडइ णिवसइ जासु ।
तिहुयणि अच्छइ मोक्कलउ[7] पाउ ण लग्गइ तासु ॥ ५९ ॥

चिंतइ जंपइ कुणइ ण वि जो मुणि बंधणहेउ ।
केवलणाणफुरंततणु सो परमप्पउ देउ[8] ॥ ६० ॥

अब्भिंतरचित्ति वि मइलियइं बाहिरि[9] काइं तवेण ।
चित्ति णिरंजणु[10] को वि धरि मुच्चहि जेम मलेण ॥ ६१ ॥

---

१ द. वि. २ द. णाणमइ. ३ क. अण्णहि. ४ क. अम्हहं. ५ द. णवरिसु (?) ६ क. भवंतु. ७ द. मोकलउ. ८ द. भेउ. ९ क. बाहिर. १० क. णिरंजाणि.

५५ शिव के विना शक्ति का व्यापार नहीं होता और शक्ति-विहीन शिव का। इन दोनों को जान लेने से सकल जगत् मोह में विलीन समझ में आने लगता है।

५६ जबतक तुम्हारा वह अन्य, ज्ञानमय भाव नहीं लखा गया (तभी तक यह) संकल्प-विकल्परूपी अज्ञानमय, हतभाग्य, बेचारा चित्त है।

५७ नित्य, निरामय, ज्ञानमय, परमानन्द-स्वभाव, पर आत्मा को जिसने जान लिया उसके कोई अन्य भाव नहीं रहता।

५८ हमने एक जिन को जान लिया तो अनन्त देव को जान लिया। जो ऐसा आवरणशील नहीं है वह मोह से मोहित होकर दूर भ्रमण करता रहता है।

✓५९ जिसके हृदय में केवलज्ञानमय आत्मा निवास करता है वह त्रिभुवन में स्वतंत्र रहता है। उसे कोई पाप नहीं लगता।

✓६० जो मुनि बंधन के हेतु को न सोचता है, न कहता है और न करता है वही केवलज्ञान से स्फुरायमान शरीरवाला, परमात्म, देव है।

✓६१ जब भीतरी चित्त मैला है तब बाहिर तप करने से क्या? चित्त में उस विचित्र निरंजन को धारण कर जिससे मैल से छुटकारा हो।

जेण णिरंजणि मणु[1] धरिउ विसयकसायहिं[2] जंतु ।
मोक्खह कारणु एत्तडउ[3] अवरइं तंतु ण मंतु ॥ ६२ ॥

खंतु पियंतु वि जीव जइ पावहि सासयमोक्खु ।
रिसहु भडारउ किं चवइ सयलु वि इंदियमोक्खु ॥ ६३ ॥

देहमहेली[4] एह वढ तउ सत्तावइ ताम ।
चित्तु णिरंजणु परिण सिहुं समरसि होइ ण जाम ॥ ६४ ॥

जसु मणि णाणु ण विप्फुरइ सव्व वियप्प हणंतु ।
सो किम पावइ णिच्चसुहु सयलइं धम्म कहंतु ॥ ६५ ॥[5]

जसु मणि णिवसइ परमपउ सयलइं चिंत चवेवि ।
सो पर पावइ[6] परमगइ अट्ठइं कम्म हणेवि ॥ ६६ ॥

अप्पा मिल्लिवि[7] गुणणिलउ अण्णु जि झायहि झाणु ।
वढ अण्णाणविमीसियहं[8] कहं तहं केवलणाणु ॥ ६७ ॥

अप्पा दंसणु[9] केवलु[10] वि अण्णु सयलु[11] ववहारु ।
एक्कु सु जोइय झाइयइ जो[12] तइलोयहं सारु ॥ ६८ ॥

---

१ क. धरिउ मणु. २ क. कसायहं. ३ क. एहु वुढ अउरइ. ४ क. मे यह दोहा नहीं है. ५ क द. चित्त. ६ क. माचइ. ७ क. मेल्लेवि. ८ क. मिमीसियहं. ९ द. दंसण°. १० क. केवलउं. ११ द सव्वु. १२ क. जइ.

६२ विषय-कषायों में जाते हुए मन को जिसने निरंजन (आत्मा) में रोक लिया तो मोक्ष का कारण इतना ही है। और कोई तंत्र है न मंत्र।

६३ हे जीव! यदि तू खाता पीता हुआ ही शाश्वत मोक्ष को पा जाय तो ऋषभ महाराज ने सकल इन्द्रिय-सुखों को क्यों त्यागा?

६४ हे मूढ! यह देहरूपी महिला तुझे तभी तक सताती है जब तक निरंजन (निष्कलंक) मन पर (परमात्मा) के साथ समरस नहीं होता।

६५ जिसके मन में सब विकल्पों का हनन करने वाला ज्ञान विस्फुरायमान नहीं हुआ वह, सभी कुछ को धर्म कहता हुआ, नित्य सुख कैसे पा सकता है?

६६ सब चिन्ताओं को छोड़कर जिसके मन में परमात्मा का निवास हो गया वह फिर, आठ कर्मों का हनन करके, परमगति को पाता है।

६७ गुणों के निलय आत्मा को छोड़ कर और ध्यान ध्याता है। हे मूर्ख! जो अज्ञान में मिश्रित (लिप्त) हैं उनके केवल ज्ञान कहां?

६८ दर्शन और केवल (ज्ञान) ही आत्मा है, और सब व्यवहार (भाव) है। जो त्रैलोक्य का सार है ऐसे इसी एक का, हे योगियो! ध्यान करना चाहिये।

अप्पा दंसणणाणमउ[1] सयलु वि अण्णु पयालु ।
इयँ[2] जाणेविणु जोइयहुँ[3] छंडहु मायाजालु ॥ ६९ ॥

अप्पा मिल्लिंवि जगतिलउ[4] जो परदव्वि[5] रमंति ।
अण्णु कि मिच्छादिट्ठियहं मत्थइं सिंगइं होंति ॥ ७० ॥

अप्पा मिल्लिवि जगतिलउ मूढ म झायहि अण्णु ।
जिं[6] मरगउ परियाणियउ तँहु[7] किं कच्चहु गण्णु ॥ ७१ ॥

सुहपरिणामहिं धम्मु वढ असुहइं होइ अहम्मु ।
दोहिं मि[8] एहिं[9] विवज्जियउ[10] पावइ जीउ ण जम्मु ॥ ७२ ॥

सइं मिलिया सइं विहडिया जोइय कम्म णिभंति ।
तरलसहावहिं[11] पंथियहिं अण्णु कि गाम वसंति ॥ ७३ ॥

अण्णु जि जीउ म चिंति तुहुं जइ वीहउ[12] दुक्खस्स ।
तिलतुसमित्तु वि सल्लडा वेयण करइ अवस्स ॥ ७४ ॥

अप्पाए वि विभावियइं णासइ पाउ खणेण ।
सूरु[13] विणासइ तिमिरहरु एक्कल्लउ णिमिसेण ॥ ७५ ॥

---

१ क. द. दंसणु. २ द. इम. ३ क °हो. ४ क. मेल्लवि जयाति°. ५ क. परदव्व. ६ क. जं. ७ क. तहो. ८ क. दोहं मि. ९ क. द. एहं. १० क. विवाज्जियए. ११ क. तरलसहाव वि; द. तरलि सहाव वि. १२ क. भीयउ. १३ क. में यहां से आगे की तीन पंक्तियां बिलकुल ही उड़ गई है.

६९ आत्मा दर्शन और ज्ञानमय है, अन्य और सब प्रजाल है। ऐसा जानकर, हे योगियो! मायाजाल को छोड़ो।

७० जगतिलक आत्मा को छोड़कर जो परद्रव्य में रमण करते हैं, तो और क्या मिथ्या-दृष्टियों के माथे पर सींग होते हैं?

७१ जगतिलक आत्मा को छोड़कर, हे मूढ! अन्य किसी का ध्यान मत कर। जिसने मरकत (मणि) को पहचान लिया वह क्या कांच को कुछ गिनता है?

७२ हे मूर्ख! शुभ परिणामों से धर्म और अशुभ से अधर्म होता है। इन दोनों से विवर्जित होकर जीव पुनर्जन्म नही पाता।

७३ हे जोगी! कर्म स्वयं मिलते और स्वयं बिछुड़ते हैं, इसमें भ्रान्ति नही। चञ्चल स्वभाव के पथिकों से और क्या गांव बसते हैं!

७४ यदि तूँ दुख से भयभीत है तो अन्य को जीव मत मान। तिल व तुषमात्र शल्य (कांटा) भी अवश्य वेदना करता है।

७५ आत्मा की भावना करने से पाप एक क्षण में नष्ट हो जाता है। अकेला सूर्य एक निमेष में अंधकार के समूह का विनाश कर देता है।

जोइय हियडइ जासु पर एकु जि णिवसइ देउ ।
जम्मणमरणविवज्जियउ तो पावइ परलोउ ॥ ७६ ॥

कम्मु पुराइउ[1] जो खवइ अहिणव पेसु ण देइ ।
परमणिरंजणु[2] जो णवइ सो परमप्पउ होइ ॥ ७७ ॥

पाउ वि अप्पहिं परिणवइ कम्मइं ताम करेइ ।
परमणिरंजणु जाम ण वि णिम्मलु होइ मुणेइ ॥ ७८ ॥

अण्णु णिरंजणु देउ पर अप्पा दंसणणाणु ।
अप्पा सच्चउ मोक्खपहु एहउ मूढ वियाणु ॥ ७९[3] ॥

ताम कुतित्थइं[4] परिभमइं धुत्तिम ताम करंति[5] ।
गुरुंहु[6] पसाएं जाम ण वि देहहं देउ मुणंति[7] ॥ ८० ॥

लोहिं मोहिउ ताम तुहुं विसयहं सुक्ख मुणेहि ।
गुरुहुं पसाएं जाम ण वि अविचल बोहि[8] लहेहि ॥ ८१ ॥

उप्पज्जइ जेण विबोहु ण[9] वि बहिरप्पाउ तेण णाणेण ।
तइलोयपायडेण वि असुंदरो जत्थ परिणामो ॥ ८२ ॥

---

१ क. पुरायउ. २ क. णिम्मणु. ३ द. मे यह दोहा नहीं है. ४ क. कुतित्थहं. ५ द. करेइ. ६ द. गुरहं, ७ द. मुणंतु. ८ क. बोहु. ९ क. में 'ण वि' नहीं है.

७६ हे जोगी! जिसके हृदय में जन्म-मरण से विवर्जित एक परम देव निवास करता है वह परलोक को प्राप्त करता है।

७७ जो पुराने कर्म को खपाता है और नये का प्रवेश नहीं होने देता, तथा जो परम निरंजन (देव) को नमस्कार करता है वह परमात्मा हो जाता है।

७८ पाप का आत्मा में तभी तक परिणाम होता है और तभी तक कर्म-बंध होता है, जब तक, निर्मल होकर, परम निरंजन को नहीं जान लेता।

७९ दर्शन और ज्ञानमयी निरंजन देव परम आत्मा अन्य ही है। आत्मा ही सच्चा मोक्ष पथ है। हे मूढ! ऐसा जान।

८० (लोक) तभी तक कुतीर्थों का परिभ्रमण करते हैं और तभी तक धूर्तता भी करते हैं जब तक वे गुरु के प्रसाद से देह के देव को नहीं जान लेते।

८१ तूँ तभी तक लोभ से मोहित हुआ विषयों में सुख मानता है, जब तक कि, गुरु के प्रसाद से, अविचल बोध नहीं पाया।

८२ जिससे विशेष बोध (अर्थात् आत्मज्ञान) उत्पन्न न हो ऐसे त्रैलोक्य को प्रकट करने वाले ज्ञान से भी (जीव) बहिर्ज्ञानी (बहिरात्मा) ही रहता है, जिसका कि परिणाम अशुभ है।

तासु लीह दिढ दिज्जइ|जिम पढियइ तिम किज्जइ ।
अह व ण गम्मागम्मइ|तासु भजेसहिं अप्पुँणु[1] कम्मइं ॥ ८३ ॥

वक्खाणडा करंतु बुहु अप्पि ण दिण्णुं णु चित्तु[2] ।
कणहिं जि रहिउँ[3] पयालु जिम पर संगहिउ बहुत्तु ॥ ८४ ॥

पंडियपंडिय पंडिया|कणु छंडिवि तुस कंडियाँ[4] ।
अँत्थे[5] गंथे तुट्ठो सि[6]/परमत्थु ण जाणहि मूढो सि ॥ ८५ ॥

अक्खरडेहिं जि गव्विया कारणु ते णँ मुणंति[7] ।
वंसविहत्था डोम जिम परहत्थडा[11] धुणंति ॥ ८६ ॥

णाणतिडिक्की[8] सिक्खि वढ किं पढियइं बहुएण ।
जा सुंधुकी[9] णिड्डहइ पुण्णु वि पाउ खणेण[10] ॥ ८७ ॥

सयलु वि को वि तडप्फडइ सिद्धत्तणहु तेंणेण ।
सिद्धत्तणु पैरि पावियइ चित्तहं णिम्मलएण ॥ ८८ ॥

केवलुँ[12] मलपरिवज्जियउँ[13] जँहिं[14] सो ठाइ अणाइ ।
तस उरि सवु जगु संचरइ परइ ण कोइ वि जाइ ॥ ८९ ॥

---

१ द. अप्पु. २ क. दिण्णा चित्तु. ३ क. रहियउ. ४ क. खंडिया. ५ द. अत्थो. ६ क. तुट्ठोसि. ७ क. म सुणंति. ८ क. तिडक्की; द. तिडिक्का. ९ क. सिंधुक्की. १० द. खणेण. ११ क. पर. १२ क. सीलहं कलपरि°. १३ द. °यरं. १४ क. कहिं.

८३ उसकी दृढ रेखा खींच लेना चाहिये, जैसा पढा तैसा करना चाहिये, अथवा इधर उधर भटकना नही चाहिये। ऐसा करने वाले के कर्म आपसे भग्न हो जाँयगे।

८४ व्याख्यान करते हुए बुद्धिमान् ने यदि आत्मा में चित्त नही दिया तो मानो उसने अन्न के कणों से रहित बहुतसा पयाल संग्रह किया।

८५ हे पण्डितों में श्रेष्ठ पण्डित! तूने कण को छोड़ तुष को कूटा है। तूँ ग्रंथ और उसके अर्थ में संतुष्ट है, किन्तु परमार्थ को नही जानता। इसलिये तूँ मूर्ख है।

८६ जो शब्दाडम्बर का ही गर्व करते हैं वे कारण को नही जानते। वे वंशविहीन डोम के समान दूसरों के हाथ मलते हैं!

८७ हे मूर्ख! बहुत पढने से क्या? ज्ञान-तिलिंग (-अग्निकण) को सीख जो प्रज्वलित होने पर पुण्य और पाप को क्षणमात्र में जला डालती है

८८ सभी कोई सिद्धत्व के लिये तड़फड़ाता है। पर सिद्धत्व चित्त के निर्मल होने से ही मिल सकता है।

८९ जहां वह मल-परिवर्जित, अनादि, केवली स्थित है उसी के उर में समस्त जगत् संचार करता है। उसके परे कोई भी नही जा सकता।

अप्पा अप्पि परिट्ठियउ कहिं मि ण लग्गइ लेउं[1] ।
सव्वु जि[2] दोसु महंतु तसु[3] जं पुणु होइ अछेउ ॥ ९० ॥

जोइय जोएं लइयइण[4] जइ धंधइ ण पडीसि ।
देहकुँडिल्ली[5] परिखिवइ तुहुं तेमइ अच्छेसि ॥ ९१ ॥

अरि मणकरह म रइ करहि इंदियविसयसुहेण ।
सुक्खु[6] णिरंतरु जेहिं ण वि मुच्चहि ते वि खणेण ॥ ९२ ॥

तूसि म रूसि म कोहु करि कोहें णासइ धम्मु ।
धम्मिं[7] णट्ठिं णरयगइ अह गउ माणुसजम्मु ॥ ९३ ॥

हत्थ अहुट्ठहं[8] देवली वालहं[9] णा हि पवेसु ।
संतु[10] णिरंजणु तहिं[11] वसइ णिम्मलु होइ गवेसु ॥ ९४ ॥

अप्पापरहं ण मेलयउ मणु मोडिवि[12] सहस त्ति ।
सो वढ जोइय किं करइ जासु ण एही[13] सत्ति ॥ ९५ ॥

सो जोयउ जो जोगवइ णिम्मलि जोइय जोइ[14] ।
जो पुणु इंदियवसि गयउ सो इह सावयलोइ[15] ॥ ९६ ॥

---

१ क लोउ. २ क. जु. ३ क. तहो. ४ क. लइण. ५ द. कुडुल्ली. ६ क. मुक्खु. ७ क. धम्में णट्ठें. ८ द. अहुट्ठ जु. ९ द. वालहि. १० द. सत्तु. ११ क. तह. १२ क. तोडिवि. १३ क. पहा. १४ क. णिम्मणु भावइ जीउ. १५ क. सावइ.

९० जब आत्मा आत्मा में परिस्थित हो जाता है तब उसमें कहीं कोई लेप (मल) नहीं लगता और उसके जो सब महादोष होते हैं उनका पूर्णतः छेदन हो जाता है।

९१ हे जोगी! जोग लेकर यदि तूँ फिर धंधे में नहीं पडेगा तो इस देहरूपी कुटिया का क्षय हो जायगा और तूँ उसी प्रकार अक्षय हो जायगा! (या, तूँ जिस कुटिया में रहता है उस देहरूपी कुटी का क्षय हो जायगा)।

९२ रे मनरूपी करभ, इन्द्रियविषयों के सुख से रति मत कर। जिनसे निरन्तर सुख नहीं मिल सकता उन सब को क्षणमात्र में छोड़।

९३ न तोष कर, न रोष कर, न क्रोध कर। क्रोध से धर्म का नाश होता है। धर्म नष्ट होने से नरकगति होती है। इस प्रकार मनुष्य-जन्म ही गया।

९४ हाथ से अधिष्ठित (?) जो छोटासा देवालय है वहां बाल का भी प्रवेश नहीं हो सकता। संत निरंजन वहीं बसता है। निर्मल होकर ढूंढ।

९५ मन को सहसा मोड लेने से आत्मा और पर का मेल नहीं हो सकता। किन्तु वह मूर्ख जोगिया क्या करे जिसकी इतनी शक्ति ही नहीं है?

९६ वही जोग है जो जोगी निर्मल ज्योति को जोहले (देखले)। किन्तु जो इन्द्रियों के वश में गया वह यहीं श्रावक लोक में है।

बहुयइं पढियइं मूढ पर तालू सुक्कइ जेण ।
एक्कु जि अक्खरु तं पढहु सिवपुरि गम्मइ जेण ॥ ९७ ॥

अन्तो णत्थि सुईणं कालो थोओ वयं च दुम्मेहा ।
तं णवर सिक्खियव्वं जिं जरमरणंक्खयं कुणहि ॥ ९८ ॥

णिल्लक्खणु इत्थीबाहिरउ अकुलीणउ महु मणि ठियउ ।
तसु कारणि आणी माहू जेण गवंगउ संठियउ ॥ ९९ ॥

हउं सगुणी पिउ णिग्गुणउ णिल्लक्खणु णीसंगु ।
एकहिं अंगि वसंतयहं मिलिउ ण अंगहिं अंगु ॥ १०० ॥

सव्वहिं रायहिं छहरसहिं पंचहिं रूवहिं चित्तु ।
जासु ण रंजिउ भुवणयलि सो जोइय करि मित्तु ॥ १०१ ॥

तव तणुअं भि सरीरयहं संगु करि ङ्डिउ जाहं ।
ताहं वि मरणदवंक्कडिय दुसहा होइ णराहं ॥ १०२ ॥

देह गलंतहं सवु गलइ मइ सुइ धारण धेउ ।
तहिं तेहइ वढ अवसरहिं विरला सुमरहिं देउ ॥ १०३ ॥

---

१ क. °मरणं. २ द. थीमाइ (?). ३ क. तेण. ४ क. रूयहिं. ५ द. णिरंजिउ. ६ क. भुवणयलु. ७ क. °दयकक्कडिय. ८ क. दुसही. ९ क. हलोहलइं.

९७ बहुत पढा जिससे तालु सूख गया पर मूर्ख ही रहा। उस एक ही अक्षर को पढ जिससे शिवपुरी का गमन हो।

९८ श्रुतियों का अन्त नही है, काल थोडा और हम दुर्बुद्धि हैं। इसलिये केवल वही सीखना चाहिये जिससे तूँ जरा-मरण का क्षय कर सके।

९९ निर्लक्षण, स्त्री-बहिष्कृत और अकुलीन मेरे मन में वसा है। उसके कारण माहुर लाई गयी जिससे इन्द्रियाङ्ग को सुशोभित किया।

१०० मैं सगुण हूं और प्रिय निर्गुण, निर्लक्षण और निःसंग है। एकही अंग रूपी अंक अर्थात् कोठे में वसने पर भी अंग से अंग नही मिल पाया।

१०१ जिसका चित्त सब रागों में, छह रसों में व पांच रूपों में भुवनतल में रक्त नहीं है, हे जोगी, उसे अपना मित्र बना।

१०२ जिनका तप थोडा भी शरीर का संग करके स्थित है (अर्थात् जो तपस्या करते हुए भी थोड़ा बहुत शरीर का मोह रखते है) उन नरों को भी मरण की छोटीसी आग दुस्सह होती है।

१०३ जिनकी देह गलती हे उनकी मति, श्रुति, धारण, ध्येय सब गल जाता है। तव उस अवसर पर, हे मूर्ख! विरले ही देव का स्मरण करते हैं।

उम्मणि थक्का जासु मणु भग्गा भूवहिँ चारु ।
जिम भावइ तिम संचरउ ण वि भउ ण वि संसारु ॥१०४॥

जीव वहंति णरयगइ[1] अभयपदाणें सग्गु ।
वे पह जवलाॅ[2] दरिसियइं[3] जहिं भावइ तहिं लग्गु ॥१०५॥

सुक्खअडा[4] दुइ दिवहडइं पुणु दुक्खहं परिवाडि ।
हियडा हउं पइं सिक्खवमि चित्त करिज्जहि वाडि ॥१०६॥

मूढा देह म[5] रज्जियइ[6] देह ण अप्पा होइ ।
देहहँ[7] भिण्णउ णाणमउ सो तुहुं अप्पा जोइ ॥ १०७ ॥

जेहा पाणहं झुंपडा तेहा पुत्तिए काउ ।
तित्थु जि णिवसइ पाणिवइ तहिं करि जोइय भाउ ॥१०८॥

मूलु छंडि जो[8] डाल चडि कहं तह जोयाभासि[9] ।
चीरु ण वुणणहं जाइ वढ विणु उट्टियइं[10] कपासि ॥१०९॥

सव्ववियप्पहं[11] तुट्टहं चेयणभावंगयाहं[12] ।
कीलइ अप्पु परेण सिहु णिम्मलझाणठियाहं[13] ॥११०॥

---

१ द. गउ. २ क. ले. ३ द. दरिसियउ. ४ क. द. सुक्खडा. ५ क. न. ६ द. रच्चियइ. ७ क. देहें. ८ क. जे. ९ क. कालहं जोयाभासि. १० क. अडिया. ११ क. °प्पइं तुट्टाहं. १२ क. °भाउ. १३ क. णिम्मलु.

१०४ जिसका सुन्दर मन भौतिक पदार्थों से भागकर मन के परे (आत्मा में) स्थिर हो गया वह फिर जैसा भावे तैसा संचार कर सकता है। उसे फिर न भय है न संसार।

१०५ जीवों के वध से नरकगति होती है और अभयप्रदान से स्वर्ग। ये दो पथ जाने के लिये वतला दिये गये हैं। जहां भावे तहां लग जा।

१०६ सुख दो दिन के हैं, फिर दुःखों की परिपाटी। हे हृदय, मै तुझे सिखाता हूं। वाट (सच्चे मार्ग) पर चित्त दे।

१०७ हे मूढ! देह मे रंजायमान मत हो। देह आत्मा नही है; देह से भिन्न जो ज्ञानमय है उस आत्मा को तूँ देख।

१०८ जैसा प्राणों का झोंपड़ा तैसा, अहो, यह काय है। उसमें प्राणिपति निवास करता है। हे जोगी! उसी में भाव कर।

१०९ मूल को छोड़कर जो डाल पर चढता है उसको जोग अभ्यास कहां? हे मूर्ख! विना औंटे हुए कपास के चीर नही बुना जाता।

११० जिनके सब विकल्प छूट गये हैं, जो चेतन भाव में गये हैं, और निर्मल ध्यान में स्थित हैं उनका आत्मा पर के साथ खेलता है।

अज्जु जिणिज्जइ करहुलउ लइ पइं देविणु लक्खु ।
जित्थु चडेविणु परममुणि सव्व गयागय मोक्खु ॥ १११ ॥

करहा चँरि जिणगुणथलिहिं तव विल्लडिय पगाम ।
विसमी भवसंसारगइ उल्लूरियहि ण जाम ॥ ११२ ॥

तव दावणु वय भियमडा समदम कियउ पलाणु ।
संजमघरहं उमाँहियउ गउ करहा णिव्वाणु ॥ ११३ ॥

एक्क ण जाणहि वट्टडिय अवरु ण पुच्छहि कोइ । वि
अद्दावियदहं डुंगरहं णर भंजंता जोइ ॥ ११४ ॥ उ

वट्ट जु छोडिवि मउलियउ सो तरुवरु अकयत्थु ।
रीणा पहिय ण वीसमिय फलेहिं ण लायउ हत्थु ॥११५॥

छहदंसणधंधइ पडिय मणहं ण फिट्टिय भंति ।
एक्कु देउ छह भेउ किउ तेण ण मोक्खहं जंति ॥ ११६ ॥

अप्पा मिल्लिवि एक्कु पर अण्णु ण वइरिउ कोइ ।
जेण विणिम्मिय कम्मडा जइ पर फेडइ सोइ ॥ ११७ ॥

---

१ क. जि णज्जइ. २ क. दिव्वउ. ३ क. मुक्खु. ४ द. चडि. ५ क. वय णिल्लडइ. ६ क. °घर. ७ द. उम्मा°. ८ द. को वि. ९ क. आकियत्थु. १० क. फलिहिं. ११ क. फिट्टय. १२ क. °हो. १३ द. जेण वि अज्जिय दुक्खडा.

१११ शीघ्र लक्ष्य देकर आज तुझे उस करभ को जीतना चाहिये जिसपर चढकर परम मुनि सब गमनागमन से मुक्त हो जाते हैं।

११२ हे करभ ! जब तक तूँ विषम भवसंसार की गति का उच्छेदन न कर डाले तब तक जिनगुण रूपी स्थली में चर। तेरा पैगाम छोड़ दिया है।

११३ तप का दामन ( बंधन ), व्रत का ( ? ) तथा शम और दम का पल्याण बनाया। इस प्रकार संयमरूपी गृह से उन्माथी हुआ करहा ( करभ ) निर्वाण को गया।

११४ एक तो तूँ स्वयं मार्ग नहीं जानता और दूसरे किसी से पूछता भी नहीं है। ( इस प्रकार के ) मनुष्यों को अटवी अटवी और पहाड़ों पर भटकते हुए देख !

११५ जो पत्र छोड़कर मौन हैं वह तरुवर अकृतार्थ है। थके हुए पथिकों को वहां विश्राम नहीं मिलता और फलों को भी कोई हाथ नहीं लगाता। (अर्थात् यदि धनी पुरुष में परोपकार बुद्धि न रही और उससे दुःखियों का उपकार न हुआ तो उस धन से क्या लाभ ? )

११६ पट्दर्शन के धंधे में पड़कर मन की भ्रान्ति न मिटी। एक देव के छह भेद किये इससे वे मोक्ष नहीं जाते। ( अर्थात् पट्दर्शन का लक्ष्य एक ही है। उनमें जो विरोध मानता है वह भ्रान्ति में है, इससे उसका कल्याण नहीं हो सकता। )

११७ हे आत्मन् ! एक पर को छोड़कर अन्य कोई वैरी नहीं है। जिसने कर्मों का निर्माण किया है उस पर को जो मिटा दे वही यति है।

जइ वारउं तो तहिं जि पर अप्पहं मणु ण धरेइ ।
विसयहं कारणि जीवडउ णरयहं दुक्ख सहेइ ॥ ११८ ॥

जीव म जाणहि अप्पणा विसया होसहिं मज्झु ।
फल किंपाकहि जेम तिम दुक्ख करेसहिं तुज्झु ॥ ११९ ॥

विसया सेवहि जीव तुहुं दुक्खहं साहिक एण ।
तेण णिरारिउ पज्जलइ हुववहु जेम घिएण ॥ १२० ॥

असरीरहं संधाणु किउ सो धाणुक्कु णिरुत्तु ।
सिवतत्तिं जिं संधियउ सो अच्छइ णिच्चिंतु ॥ १२१ ॥

हलि सहि काइं करइ सो दप्पणु ।
जहिं पडिबिंबु ण दीसइ अप्पणु ॥
धंधवालु मो जगु पडिहासइ ।
घरि अच्छंतु ण घरवइ दीसइ ॥ १२२ ॥

जसु जीवंतहं मणु मुवउ पंचेंदियहं समाणु । हिं
सो जाणिज्जइ मोकलउ लद्धउ पहु णिव्वाणु ॥ १२३ ॥

किं किज्जइ बहु अक्खरहं जे कालि खउ जंति ।
जेम अणक्खरु संतु मुणि तव वढ मोक्खु कहंति ॥१२४॥

---

१ क. अन्नहि. २ क. साहेक. ३ द. जं. ४ द. पडिबिंबि. ५ द. धंधइवालु. ६ क. घर. ७ क. न वि. ८ क चढ.

११८ यद्यपि मैं रोकता हूं तो भी वह पर ही पर जाता है, मन को आत्मा में धारण नही करता। विषयों के कारण जीव नरकों के दुख सहता है।

११९ हे जीव! अपने से ऐसा मत जान कि ये विषय मेरे होवेंगे। ऐसे फल क्यों पकाता है जिससे वे तुझे दुख पहुँचावें।

१२० हे जीव! तूँ विषयों का सेवन करता है किन्तु वे दुख के साधक हैं। इसीलिये तूँ बहुत जलता है, जैसे घृत से अग्नि प्रज्वलित होती है।

१२१ जिसने अशरीरी ( सिद्धात्मा ) का सन्धान किया वही सच्चा धनुर्धारी है। जो शिव की तत्परता में संलग्न है वह निश्चिन्त रहता है। ( अर्थात् अपने आत्मा को लक्ष्य बनाकर उसी में तल्लीन रहना ही सच्चा कौशल है )।

१२२ हे सखी! भला उस दर्पण का क्या करना जहां अपना प्रतिबिंब न दिखे? मुझे यह जगत् लज्जावान् भासता है। घर में रहते हुए भी गृहपति का दर्शन नही होता।

✓१२३ जिसका जीते जी पंचेन्द्रियों सहित मन मर गया उस को मुक्त जानना चाहिये। उसने निर्वाण-पथ को पा लिया।

१२४ बहुत से अक्षरों का क्या करना जो कुछ समय में क्षय को प्राप्त हो जाते हैं। जिससे मुनि अनक्षर ( अक्षय ) हो जावे उसे, हे मूर्ख! मोक्ष कहते हैं।

छहदंसणगंथिं बहुल अवरुप्परु गज्जंति ।
जं कारणु[1] तं इक्कु पर विवरेरा जाणंति ॥ १२५ ॥

सिद्धंतपुराणहिं[2] वेय वढ बुज्झंतहं णउ भंति ।
आणंदेण[3] व[4] जाम गउ ता वढ सिद्धं[5] कहंति ॥ १२६ ॥

सिवसत्तिहिं मेलावडा इहुं पसुवाहमि होइ ।
भिण्णिय सत्ति सिवेण सिहुं[6] विरला बुज्झइ कोइ ॥१२७॥

भिण्णउ जेहिं ण जाणियउ णियदेहहं परमत्थु ।
सो अंधउ अवरहं अंधयहं किम दरिसावइ पंथु ॥ १२८ ॥

जोइय भिण्णउ झायं[7] तुहुं देहहं ते अप्पाणु ।
जइ देहु वि अप्पउ[8] मुणहि ण वि पावहि णिव्वाणु ॥१२९॥

छत्तु वि पाइ सुगुरुवडा सयलकालसंतावि[9] ।
णियदेहडइ वसंतयहं पाहण वाडि वहाइ ॥ १३० ॥

मा मुट्टा पसु गरुवडा सयल काल झंखाइ ।
णियदेहहं मि वसंतयहं सुण्णा मढ[10] सेवाइ ॥ १३१ ॥

---

१ द. कारणि. २ क. °पुराणहं. ३ क. विज्ञाण. ४ क. सिद्धि. ५ क. यहु. ६ क. सहु. ७ द. झाइ. ८ द. अप्पु वि. ९ द. कला°. १० क. मदु.

१२५ षट् दर्शन के ग्रंथ रूपी ग्रन्थि से बहुत से एक दूसरे पर गरजते हैं। जो कारण है वह एक पर ही है, किन्तु लोग विपरीत समझते हैं।

१२६ सिद्धान्त, पुराण और वेद जानने वालों के जब भ्रान्ति न रहे और जब उनका आनन्द से गमन हो जाय तब, हे मूर्ख ! वे सिद्ध कहलाते हैं।

१२७ यह शिव और शक्ति का मेल पशु-वध में होता है। शक्ति शिव से भिन्न है यह कोई विरला ही समझता है।

१२८ जिसने अपनी देह से परमार्थ को भिन्न नही जाना वह अंधा दूसरे अंधों को कैसे मार्ग दिखा सकता है ?

१२९ हे जोगी ! तूँ अपने आत्मा का देह से भिन्न ध्यान कर। यदि देह को भी आतमा मानेगा तो निर्वाण नही पा सकता।

१३० वड़ा भारी छत्र पाकर भी सब काल में संताप पाता है। अपनी देह में वसने पर भी वाड़े में पाषाण ढुलवाता है। ( अर्थात् छत्रधारी नरेश होकर के भी, लोभ और मोह के वश, जीव दुखी होता है। आत्मा का वास तो देह में है पर रहने के लिये पाषाणों के महल बनवाता है, यह सब मोहजाल है )।

१३१ सदैव मोटे और वड़े पशुओं को मत संताप पहुंचा। अपनी देह में वसने पर भी सूने मठ में वसने जाता है। (अर्थात् पशुओं का बलिदान देने में कल्याण नही है और न सूने मठों में रहने से। कल्याण आत्मानुभव में ही है )।

रायवयल्लहिं छहरसहिं पंचहिं रूवहिं चित्तु ।
जासु ण रंजिउ सुवण्णयालि[1] सो जोइय करि मित्तु ॥ १३२ ॥

तोडिवि सयल वियप्पडा अप्पहं मणु वि धरेहि ।
सोक्खु[2] णिरंतरु तहिं लहहि लहु संसारु तरेहि ॥ १३३ ॥

अरि जिय जिणवरि मणु ठवहि विसयकसाय चएहि ।
सिद्धिमहापुरि पइसरहि दुक्खहं पाणिउ देहि ॥ १३४ ॥

मुंडियमुंडिय मुंडिया । सिरु मुंडिउ चित्तु ण मुंडिया ।
चित्तहं मुंडणु जिं कियउ । संसारहं खंडणु तिं[3] कियउ ॥ १३५ ॥

अप्पु करिज्जइ[4] काइं तसु जो अच्छइ सव्वंगओ[5] संतें ।
पुण्णविसज्जणु काइं तसु जो हालि इच्छइ परमत्थें ॥ १३६ ॥

गमणागमणाविवज्जियउ जो तइलोयपहाणु ।
गंगइ गरुवइ[6] देउ किउ सो[7] सण्णाणु अयाणु ॥ १३७ ॥

पुण्णेण होइ विहओ विहवेण मओ मएण मइमोहो ।
मइमोहेण[8] य णरयं तं पुण्णं अम्ह मा होउ ॥ १३८ ॥

---

१ क. भुवणयलु. २ क. सुक्खु. ३ द. तें. ४ क. कहिज्जइ. ५ क. सव्वंगउ संठिउ. ६ क. गुरु°. ७ क. सोसें भाणु सयाणु. ८ क. मय°.

१३२ राग के कलकल से, छह रसों से व पांच रूपों से जिसका चित्त भुवनतल में रक्त न हुआ, हे जोगी ! उसको मित्र बना ।

१३३ समस्त विकल्पों को तोड़कर आत्मा में मन को धारण कर। वहीं तुझे निरन्तर सुख मिलेगा और तू शीघ्र संसार को तर जायगा।

१३४ रे जीव ! जिनवर में मन को स्थिर कर, विषय-कषाय को छोड़, सिद्धि महापुरी में प्रवेश कर और दुखों को पानी ( जलाञ्जलि ) दे।

१३५ हे मूँड़ मुड़ाने वालों में अग्र मुंडी ! तूने सिर तो मुँडाया पर चित्त को न मोड़ा। जिसने चित्त का मुण्डन कर डाला उसने संसार का खण्डन कर डाला।

१३६ आत्मा उसका क्या करेगा जो सर्वांग में सुस्थित रहता है ? जो भला परमार्थ की इच्छा करता है उसका पुण्य-विसर्जन क्या ?

१३७ जो गमनागमन से विवर्जित है, त्रैलोक्य में प्रधान है ( वह भी देव है ) तथा बड़ी गंगा में भी ( लोक ने ) देव माना है। यह सद्ज्ञान और अज्ञान है।

१३८ पुण्य से विभव होता है, विभव से मद, मद से मति-मोह और मतिमोह से नरक। ऐसा पुण्य मुझे न हो।

कासु समाहि करउँ को अंचउँ ।
छोपु अछोपु भणिवि को वंचउँ ॥
हल सहि कलहु केण सम्माणउँ ।[1]
जहिं जहिं जोवउँ तहिं अप्पाणउ ॥ १३९ ॥

जइ[2] मणि कोहु करिवि कलहीजइ ।
तो अहिसेउ णिरंजणु[3] कीजइ ॥
जहिं जहिं जोयउ तहिं णउ को वि उ ।
हउं ण वि कासु वि मज्झु वि को वि उ ॥ १४० ॥

णमिओ सि ताम जिणवर जाम ण मुणिओ[4] सि देहमज्झम्मि ।
जइ मुणिउ देहमज्झम्मि[5] ता केण णवज्जए कस्स ॥ १४१ ॥

ता[6] संकप्पवियप्पा कम्मं अकुणंतु सुहासुहाजणयं[7] ।
अप्पसरूवासिद्धी जाम ण हियए परिफुरइ ॥ १४२ ॥

गहिलउ गहिलउ जणु भणइ गहिलउ मं करि खोहु ।
सिद्धिमहापुरि पइसरइ[8] उप्पाडेविणु मोहु ॥ १४३ ॥

---

१ क. मे यह पंक्ति नहीं है. २ द. जं. ३ क. णिरंजण. ४ क. मुणसि. ५ क. मज्झं को नवइ नाविज्जए कस्स. ६ द. में यह दोहा नहीं है. ७ क. सुहसुहजणयं। ८ क. °हो.

